# सम्मान्य प्रेमी ग्राहकों, पाठकों तथा लेखक महानुभावोंसे प्रार्थना

१–यह 'कल्याण'के ४२ वें वर्षका अन्तिम १२ वाँ अङ्क है। आगामी विशेषाङ्क 'परलोक और पुनर्जन्माङ्क' से ४३ वाँ वर्ष आरम्भ होगा। भगवान्‌की कृपा, उनकी शक्ति तथा प्रेरणासे ही 'कल्याण' अपने क्षेत्रका विस्तार करता हुआ अग्रसर हो रहा है। यह विशेषाङ्क एक विशेष आवश्यक विषयपर प्रकाशित हो रहा है। इसमें अनेक अनुभवी महापुरुषों तथा अनेक सम्प्रदायों–मतोंके विद्वानोंके तथ्यपूर्ण लेख रहेंगे। बहुत-से चरित्र भी रहेंगे तथा विषयके अनुरूप सुन्दर रंगीन एवं सादे चित्र भी होंगे। अतः यह अङ्क धुरन्धर विद्वानोंके साथ ही सर्वसाधारणके लिये भी बहुत उपयोगी होगा।

२–खर्च उत्तरोत्तर बढ़ रहा है। कागज, डाकमहसूल, वेतन–सभीमें वृद्धि हुई है। खर्च और भी बढ़नेकी सम्भावना है, तथापि मूल्य अभी ९.०० ( नौ ) रुपये ही रक्खा गया है। यह मूल्य एक 'विशेषाङ्क'के लिये भी पूरा नहीं है, पर यदि अनिवार्य बाधा नहीं आयी तो ११ महीने तक साधारण मासिक अङ्क भी दिये हो जायँगे। पहलेसे प्रयत्न करनेपर भी डाक-विभागसे पूरे मनीआर्डर-फार्म नहीं मिले। जितने मिले, उतने ही पिछले ११ वें तथा इस अङ्कमें भेजे गये हैं। ग्राहक महोदय स्वयं ही मनीआर्डर-फार्म मँगाकर रुपये भेजनेकी कृपा करें। भेजते समय मनीआर्डर-कूपनमें अपना नाम, पूरा पता, ग्राम या मुहल्ला, डाकघर, जिला, प्रदेश–साफ-साफ अक्षरोंमें लिखनेकी कृपा करें। ग्राहक-नम्बर अवश्य लिखें। नये ग्राहक हों तो 'नया ग्राहक' लिखना कृपया न भूलें।

३–ग्राहक न रहना हो तो कृपया कार्ड लिख दें। रुपये भेजनेपर भी कदाचित् पहले वी० पी० द्वारा विशेषाङ्क पहुँच जाय तो वी० पी० लौटावें नहीं, नया ग्राहक कृपया बना दें। 'कल्याण'के जितने ग्राहक अधिक होंगे, उतना ही भगवद्भावोंका प्रचार अधिक होगा, जो विश्वकल्याणके लिये अत्यन्त आवश्यक है। अतएव सभी कल्याणप्रेमियोंसे साग्रह निवेदन है कि वे इस बार विशेष चेष्टा करके 'कल्याण'के अधिक-से-अधिक नये ग्राहक बनाकर उनके रुपये मनीआर्डरद्वारा तुरंत भिजवानेकी कृपा करें।

४–किसी अनिवार्य कारणवश 'कल्याण'का प्रकाशन बंद हो जाय तो केवल विशेषाङ्क या उसके बादके जितने अङ्क पहुँच जायँ, उन्हींमें पूरे वर्षका मूल्य समाप्त हुआ समझ लें।

५-यह बारहवाँ अङ्क कुछ देरसे जा रहा है और 'परलोक तथा पुनर्जन्माङ्क'के भी विलम्बसे जानेकी सम्भावना है। विवशताके कारण ही ऐसा होता है। 'कल्याण'के प्रेमीजन इसके लिये कृपया क्षमा करें।

६–इस विशेषाङ्कके लिये लेख तो इतने आये हैं और अबतक आ रहे हैं कि उन सबका पठन तथा सम्पादन भी इतने कम समयमें सम्भव नहीं है। फिर विशेषाङ्कके पृष्ठ भी सीमित ही हैं। ( यद्यपि सीमित होनेपर इस मँहगीमें बहुत अधिक हैं )। अतएव बहुत-से लेख रह जायँगे। एक-से ही विषयके हैं, इसलिये भविष्यमें भी सब लेखोंका छपना सम्भव नहीं है। इस विवशताके लिये सम्मान्य लेखक महोदय कृपापूर्वक क्षमा करें। यह उनसे विनीत प्रार्थना है।

व्यवस्थापक—'कल्याण' पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )